विरोध सहकर वह उनका तिरस्कार करता है। कभी वह अहम्मन्य श्रीमानों की निन्दा करता है और कभी वह अपने सुहृज्जनों के प्रति कृतज्ञता प्रकट करता है। कभी वह निराश हो जाता है और कभी वह अपनी अन्तर्निहित शक्ति का अनुभव कर उसकी परीक्षा के लिए संसार का आह्वान करता है। ऐसे ही समय वह गर्वोक्तियाँ कहता है। सभी देशों के कवियों ने अपनी कविताओं में ऐसे मनोभाव प्रकट किये हैं। हिन्दी में भी कितने ही कवियों ने अपने काव्यों में अपना आत्मपरिचय दिया है। अधिकांश कवियों ने अपने आत्म-परिचय में अपना खूब यशोगान किया है। ऐसे कवियों की उक्तियों से उनका मिथ्याभिमान प्रकट होता है। ऐसे ही कवि जब अपने विरोधियों पर आक्षेप करते हैं तब वे मर्यादा तक का उल्लङ्घन कर डालते हैं। कवियों को न आत्म प्रशंसा शोभा देती है और न कालुष्यपूर्ण उद्गार। परन्तु सभी कवि ऐसे नहीं। कुछ कवियों की उक्तियाँ ऐसी सरस और मर्मस्पर्शी हैं कि उन्हें भूल जाना असम्भव है। उन्हें पढ़कर हम कवि की अन्तर्भावना से बिलकुल अवगत हो जाते हैं और उससे उस कवि पर हमारी श्रद्धा बढ़ जाती है।

चन्द हिन्दी के आदि-कवि माने जाते हैं। विद्वानों की राय है कि उनका जन्म काल सन् ११२८ है। उनके विषय में यह भी कहा जाता है कि वे प्राय ६५ वर्ष तक जीवित रहे। उनका जीवन-काल दिल्लीश्वर महाराज पृथ्वीराज की राज-सभा में व्यतीत हुआ। कौन कह सकता है कि इस दीर्घकाल में उनके विरुद्ध कितने षड्यन्त्र न रचे गये होंगे। वे राज-कवि थे और महाराज पृथ्वीराज के प्रेमपात्र थे। राजाओं के कृपापात्रों पर विरोधियों की सदैव कुदृष्टि रहती है। यह सम्भव नहीं कि चन्द

कवि का विरोधी कोई भी न रहा हो। ऐसे ही विरोधियों के सम्बन्ध में चन्द कवि ने लिखा है—

सरस-काव्य रचना रचौ, खल जन सुनि न हसन्त।
जैसे सिन्धुर देखि मग, स्वान सुभाव भुसन्त॥

इससे प्रकट होता है कि चन्द को अपने निन्दकों की परवा नहीं थी। उन्हें अपनी कवित्व शक्ति पर पूरा विश्वास था। परन्तु चन्द कविता की महत्ता को ख़ूब समझते थे। वे जानते थे कि कवि का पद बड़ा ऊँचा है। उन्होंने अपनी कविता के सम्बन्ध में लिखा है—

कवी कित्ति कित्ता उकत्ती सुदिख्खी।
तिनें की उचिष्टी कवी चन्द भख्खी॥

चन्द ने अपनी कविता को अपने पूर्ववर्ती कवियों का उच्छिष्ट कहा है। उसका कारण यह है कि कविता के सम्बन्ध में उनकी धारणा बड़ी ऊँची थी—

सबद ब्रह्म इह सत्ति। अपर पावन कहि निर्मल॥
जिहित सबद नहिं रूप। रेख आकार बर्न नहिं॥
अकल अगाध अपार। पार पावन त्रयपुर महि॥
तिहि सबद ब्रह्म रचना करौं। गुरु प्रसाद सरसैं प्रसन॥
जदपि सुउकति चूकौ जुगति। तौं कमल बदनि कवि तह हँसन॥

चन्द की इस उक्ति का समर्थन कौन नहीं करेगा।

हिन्दी के आदि-काल में जितने सन्तों ने अपने उपदेशों को पद्य-बद्ध किया है उनमें कबीर सबसे प्रधान हैं। उनका जन्म उस काल में हुआ था जब ब्राह्मण धर्म के विरुद्ध भारत में आन्दोलन हो रहा था। हिन्दू-समाज में धर्म की जो कृत्रिम मर्यादा बना दी गई थी उसके कारण समाज बड़ा सङ्कुचित हो गया था। धर्म केवल स्मृति-शास्त्र का अनुशासन रह गया था

ौर सदाचार आडम्बर। कबीर नीच कुलोत्पन्न थे। अतएव उन्हें ोई भी ब्राह्मण धर्म का उपदेष्टा नहीं स्वीकार करता था। कबीर तत्कालीन प्रचलित भाषा में धर्मोपदेश किया करते थे और उस समय धर्म के सभी अनुशासन संस्कृत भाषा में बद्ध थे। कबीर ने ब्राह्मणों के इस धर्माधिकार पर और संस्कृत के एकाधिपत्य पर सदैव आक्षेप किया है —

मेरा तेरा मनुवा कैसे एक होय रे।
मैं कहता हूँ आँखिन देखी, तू कहता कागद की लेखी,
मैं कहता सुरझावन हारी, तू राखो उरझाय रे।

दूसरी जगह उन्होंने कहा है —

संस्कृतहिं पण्डित कहै, बहुत करै अभिमान।
भाषा जानि तरक करै, ते नर मूढ अजान॥
कबीर बाम्हन बूड़िया, जनेऊ केरे जोरि।
लख चौरासी माँगि लई, सतगुरु सेती तोरि॥
कलि का बाम्हन मसखरा, ताहि न दीजै दान।
कुटुम्ब सहित नरकै चला, साथ लिया जजमान॥
पण्डित और मसालची, दोनों सूझै नाहिं।
औरन को करैं चाँदना, आप अँधेरे माँहिं॥

विरोधियों ने कबीर के नीच कुल पर अवश्य आक्षेप किया होगा। परन्तु कबीर ने बड़े गर्व से अपने कुल का उल्लेख किया है —

तू बाम्हन मैं कासी का जुलहा, बूझो मोर गियाना।

एक दूसरी जगह उन्होंने कहा है —

कासी का मैं बासी बाम्हन, नाम मेरा परबीना।
एक बार हरिनाम बिसारा, पकर जुलाहा कीन्हा।

कबीर सन्त थे। उनका अन्तःकरण पवित्र था। पवित्रात्मा

में ही ज्ञान की ज्योति स्वय झलक आती है। यह ज्ञान साधना का फल है, विद्या का नहीं। अतएव कबीर ने कहा है —

मसि कागज छुयो नहिं, कलम गहो नाह हाथ।
चारऊ जुग का महातम, कबिरा मुखहि जनाई बात॥

सूरदास के विषय में विद्वानो की यह राय है कि उनका जन्म लगभग सन् १४८४ में हुआ और सन् १५६४ में उनका देहावसान हुआ। उनके सम्बन्ध में यह कहा जाता है कि उनकी दृष्टि-शक्ति नष्ट हो गई थी। सूरदास ने अपनी दृष्टि-शक्ति नष्ट हो जाने पर कहा है —

रहो सूरजचन्द दृग ते हीन भर भर शोक॥
परो कूप पुकार काहू सुनी न ससार।
सातयें दिन आइ यदुपति कियो आप उधार॥
दियो चख दे कही शिशु सुनु माँग वर जो जाइ।
हौं कहौं प्रभु भगत चाहत शत्रुनाश सुभाइ॥
दूसरों ना रूप देखौं देखि राधा श्याम।
सुनत करुणासिन्धु भाषी एवमस्तु सुधाम॥

और तभी से उनकी समस्त इन्द्रियाँ हरि की ही ओर आकृष्ट हुईं।

सोइ रसना जो हरिगुण गावै।
नैनन की छवि यहै चतुरता ज्यों मकरन्द मुकुन्दहि ध्यावै॥
निर्मल चित्त तौ सोई साँचो कृष्ण बिना जिय और न भावै।
श्रवणनि की जु यहै अधिकाई सुनि रस कथा सुधा रस प्यावै॥
कर तेई जो श्यामहिं सेवैं चरणनि चलि वृन्दावन जावै।
सूरदास जैये बलि ताके जो हरि जू से प्रीति बढावै॥

सूरदास के गुरु श्रीवल्लभाचार्य थे। अपने गुरु पर उनकी अपार भक्ति थी। अपने गुरु के सम्बन्ध में उन्होंने लिखा है —

भरोसो दृढ इन चरनन केरो।
श्रीवल्लभ नख चन्द्र छटा बिन, सब जग माँझ अँधेरो।
साधन और नहीं या कलि में, जासो होत निवेरो।
सूर कहा कहि दुविधि आँधरो, बिना मोल को चेरो॥

कहा जाता है कि अन्त में किसी ने उनसे नेत्र की वृत्ति के सम्बन्ध में पूछा है। उसके उत्तर में उन्होंने कहा —

खञ्जन नैन रूप-रस माते।
अतिसै चारु चपल अनिआरे, पल पिंजरा न समाते॥
चलि चलि जात निकट स्रवनन के, उलटि पलटि ताटङ्क फँदाते।
सूरदास अंजन गुन अटके, नतर अबहि उड़ि जाते॥

दादू जी का जन्म सन् १५४४ में हुआ था और सन् १६०४ में वे परमगति को प्राप्त हुए। एक ही पद में उन्होंने अपना मत प्रकट कर दिया है :—

भाई रे ऐसा पन्थ हमारा।
द्वै पख रहित पन्थ गहि पूरा अबरण एक अधारा।
वाद विवाद काहू सौं नाहीं माहिं जगत थैं न्यारा।
समदृष्टी सूँ भाई सहज मैं आपहि आप विचारा।
मैं, तें मेरी यहु मत नाहीं निरवैरी निरविकारा।
पूरण सबै देखि आपा पर निरालम्ब निरधारा।
काहू के संगी मोह न ममिता संगी सिरजनहारा।
मन ही मन सूँ समझि सयाना आनँद एक अपारा॥
काम कल्पना कदे न कीजे पूरण ब्रह्म पियारा॥
इहि पथ पहुँचि पार गहि दादू सो तत सहजि सँभारा॥

गोस्वामी तुलसीदास जी हिन्दी के सर्वश्रेष्ठ कवि माने जाते हैं। उनका रामचरितमानस हिन्दी साहित्य का सर्वस्व है। उनका जन्मकाल सन् १५३३ बताया जाता है और उनके मृत्यु

काल के विषय में यह दोहा प्रसिद्ध है —

संवत् सोलह सौ असी, असी गंग के तीर।
सावन शुक्ला सप्तमी, तुलसी तज्यौ शरीर॥

अपने जीवन के विषय में उन्होंने कहा है —

मातु-पिता जग जाय तज्यो
विधि हू न लिख्यो कछु भाल भलाई।
नीच निरादर भाजन कादर
कूकर टूकनि लागि ललाई॥
राम सुभाव सुन्यो तुलसी
प्रभु सों कह्यो बारक पेट खलाई।
स्वारथ को परमारथ को
रघुनाथ सो साहिब खोरि न लाई॥

उपर्युक्त पद्य में गोस्वामी जी ने अपनी दीनावस्था के साथ अपनी भक्ति का ऐसा पवित्र चित्र अङ्कित किया है कि उन दोनों में कोई भेद ही नहीं जान पड़ता है। ऐसा जान पड़ता है कि भक्ति के लिए दैन्यावस्था ही आवश्यक है —

जायो कुल मगन बधावनो बजायो सुनि
भयो परिताप पाप जननी जनक को।
बारेते ललात बिललात द्वार द्वार दीन
जानत हो चारि फल चारिहिं चनक को॥

अपनी कविता के सम्बन्ध में उन्होंने स्पष्ट कहा है—

भाषा भनित मोर मति थोरी।
हँसिबे जोग हँसे नहिं खोरी॥

जान पड़ता है कि तुलसीदास जी भी निन्दकों की कटूक्तियों से नहीं बचे। तभी तो उन्होंने खल-वन्दना में उनके स्वभाव का चित्र अङ्कित कर दिया है। परन्तु गोस्वामी जी यह जानते थे कि

उनकी कविता का कभी निरादर नहीं हो सकता। उन्हें विश्वास था कि सभी लोग उनकी कविता का आदर करेंगे, नहीं तो वे यह न लिखते—

> जो प्रबन्ध बुध नहिं आदरहीं।
> सो श्रम बादि बाल कवि करहीं॥

केशवदासजी बीरबल के कृपापात्र थे। केशवदासजी के समय से हिन्दी-साहित्य में कविता का स्रोत बदल गया। उसमें भाव-सौष्ठव की अपेक्षा कला-सौष्ठव पर अधिक ध्यान दिया जाने लगा। केशवदासजी इसके प्रवर्त्तक थे। वे कविता के आचार्य थे और एक प्रकार से वे हिन्दी के प्रथम आचार्य कहे जा सकते हैं। मुगल-काल में कवियों का यथेष्ट आदर होने लगा। बड़े बड़े श्रीमानों ने कवियों को अपनी सभा में सादर स्थान दिया। इसका फल यह हुआ कि कवि जनता के कवि न होकर सभा के कवि हो गये। अपने आश्रयदाताओं की प्रशंसा में सदैव ऐसी अतिशयोक्ति से काम लिया है कि उनकी प्रशंसा चाटुकारिता हो जाती है। ऐसी अतिशयोक्तियों से आश्रयदाता श्रीमानों को भले ही आत्म तुष्टि हो, परन्तु उनसे इतना अवश्य प्रकट हो जाता है कि कवि अपने उच्च आदर्श से च्युत हो गये हैं। केशवदास ने बीरबल की प्रशंसा में कहा है—

> केशवदास के भाल लिख्यो विधि
> रंक को अंक बनाय सँवारयो।
> छोड़े छुट्यो नहिं धोये धुयो,
> बहु तीरथ के जल जाय पखारयो॥
> ह्वै गयो रंक ते राउ तबी
> जब बीर बली बलबीर निहारयो।

भूलि गयो जग की रचना,

चतुरानन बाय रह्यो मुख चार्यो ॥

उपर्युक्त पद्य से केशवदासजी की कवित्व शक्ति अवश्य विदित होती है। परन्तु उनके परवर्ती कवियों ने उन्हीं का अनुकरण कर अपने आश्रयदाताओं की प्रशंसा में विलक्षणता लाने के लिए विचित्र विचित्र कल्पनायें की हैं, जिनसे कृतज्ञता का भाव नहीं, चाटुकारिता का भाव प्रकट होता है।

केशवदासजी के समय में हिन्दी के कवियों के प्रति विद्वानों का विशेष आदर-भाव नहीं था। स्वयं केशवदासजी को अपनी रचना के विषय में लज्जा थी। नहीं तो केशवदासजी यह न कहते—

केशव तुरङ्गारण्य में नदी बेतवे तीर।
नगर ओड़छो बहु बसे पंडित मंडित भीर ॥
तहाँ प्रकाश सो निवासु मिश्र-कृष्णदत्त को।
अनेक पंडिताग्रणी सुदास विष्णु भक्त को ॥
सुकासिनाथ तासु पुत्र विप्र काशिनाथ को।
सनाढ्य कुम्भवार अस वंस वेदव्यास को ॥
तिनके केशवदास सुत, भाषा कवि मति मन्द।

एक दूसरी जगह भी उन्होंने यही बात लिखी है—

उपज्यो तेहि कुल मंद मति सठ कवि केशवदास।
रामचन्द्र की चन्द्रिका भाषा करी प्रकास ॥
भाषा बोलि न जानहीं जिनके कुल के दास।
भाषा कवि भो मदमति तेहि कुल केशवदास ॥

हिन्दी में कितने ही मुसलमान कवियों ने रचनायें की हैं। उनमें रसखान की कविता विशेष लोकप्रिय है। प्रेम-वाटिका नामक ग्रन्थ में उन्होंने अपने विषय में लिखा है—

देखि गदर हित साहबी,
दिल्ली नगर मसान।
छिनहिं बादसा बंस की,
ठसक छोड़ि रसखान॥

कृष्ण के प्रति उनकी अगाध भक्ति थी। उसी भक्ति के आवेश में आकर उन्होंने वैष्णव धर्म को स्वीकार कर लिया था। उन्होंने इस सम्बन्ध में लिखा है—

तोरि मानिनी तें हियो, फोरि मोहिनी मान।
प्रेम देव की छबिहिं लखि, भये मियाँ रसखान॥

प्रेम की यह छवि देख लेने पर भला रसखान को क्यों न यह अभिलाषा होती—

मानुष हो तो वही रसखानि बसौं ब्रज गोकुल गाँव के ग्वारन।
जो पसु हो तौ कहा बसु मेरो चरौं नित नन्द की धेनु मँझारन॥
पाहन हों तौ वही गिरि को, जो धरयो कर छत्र पुरन्दर धारन।
जो खग हौं तो बसेरो करौं मिलि कालिन्दी कूल कदम्ब की डारन॥

बिहारीलाल जी के विषय में इतना ही प्रसिद्ध है कि वे महाराज जयसिंह के सभा-कवि थे। अपने विषय में उन्होंने सतसई के अन्त में लिखा है—

जनम लियो द्विजराज-कुल, सुबस बसे ब्रज आय।
मेरो हरो कलेस सब, केसव केसवराय॥

बिहारीलालजी का जीवन-काल राजसभा में व्यतीत हुआ था। उन्हें राज-सभा का पूरा अनुभव था। उन्होंने अपने अनुभव को अपनी कविताओं में प्रकट किया है। यदि उन्होंने श्रीमानों के वैभव और उनकी उदारता आदि गुणों की प्रशंसा की है तो उन्होंने उनकी विलास-प्रियता और दाम्भिकता [illegible] णों की निन्दा भी की है। उनके विषय में यह एक प्र[illegible] है कि

जब राजा जयसिंह विलास में पड़ कर कर्तव्य से पराङ्मुख हो गये थे तब उन्होंने निम्नलिखित पद्य से उनको चेतावनी दी थी—

नहिं पराग नहिं मधुर रस, नहिं विकास यहि काल।
अली कली ही सों बिधो, आगे कौन हवाल॥

यह चेतावनी तो बड़ी कोमल है, परन्तु उन्होंने श्रीमानों की मदान्धता की सदैव तीव्र निन्दा की है।

कनक कनक ते सौगुनी, मादकता अधिकाय।
वह खाये बौरात है, यह पाये बौराय॥

कितने ही श्रीमान् दुर्गुणों से युक्त होने पर भी यश के इच्छुक होते हैं। उनके सम्बन्ध में कवि का यह दोहा बिलकुल उपयुक्त है —

बड़े न हूजे गुननि बिनु, बिरद बड़ाई पाय।
कनक धतूरे सों कहत, गहनों गढ़ो न जाय॥

राज-सभा में सभी तरह के लोग रहते हैं। सम्भव है कि कुछ लोग बिहारी के निन्दक रहे हों, उन्होंने उनकी कविता की उपेक्षा की हो। ऐसे लोगों के विषय में उन्होंने बड़ी अच्छी उक्तियाँ कही हैं —

सीतलता रस बास की, घटै न महिमा मूर।
पीनसवारे जो तजैं, सोरा जानि कपूर॥
कर लै सूँघि सराहि कै, रहै सबै गहि मौन।
गंधी गंध गुलाब के, गँवई गाहक कौन॥
चले जाहु ह्याँ को करत, हाथिन को ब्योपार।
नहिं जानत या पुर बसत, धोबी और कुम्हार॥

जान पड़ता है कि उन्हें अपने जीवन-काल के अन्त में भ

बाधा से ग्रस्त होना पड़ा। उनकी निम्न लिखित उक्तियों से यही बात प्रकट होती है।

मेरी भवबाधा हरौ, राधानागरि सोय।
जा तन की झाईं परे, स्याम हरित दुति होय॥
को छूट्यो इहि जाल परि, कत कुरंग अकुलात।
ज्यों ज्यों सुरझि भज्यो चहत, त्यों त्यों उरझत जात॥

फिर भी उन्हें आशा थी—

इहि आशा अटक्यो रहै, अलि गुलाब के मूल।
ह्वै हैं बहुरि बसन्त रितु, इन डारनि वे फूल॥

कहा नहीं जा सकता कि उनके जीवन में फिर वसन्त आया या नहीं। परन्तु उनके पद्यों से यह प्रकट होता है कि उन्हें संसार और सांसारिक वभव से विरक्ति हो गई थी—

यह बिरिया नहिं और की, तू करिया वह सोधि।
पाहन नाव चढाय जिन, कीन्हें पार पयोधि॥
कोऊ कोरिक संग्रहो, कोऊ लाख हजार।
मो सम्पति यदुपति सदा, विपति विदारनहार॥

भूषण और मतिराम दोनों भाई थे। दोनों ही सत्कवि थे और दोनों ने राजाओं से कविता द्वारा मान और वभव पाया और दोनों ने अपने आश्रय दाताओं की मनस्तुष्टि के लिए रचनायें कीं। भूषण जातीय कवि कहे जाते हैं। परन्तु शिवा जी, साहू और छत्रसाल की प्रशंसा और औरङ्गजेब की निन्दा करने से कोई जातीय कवि नहीं हो सकता। इसमें सन्देह नहीं कि स्वयं शिवाजी और छत्रसाल अपने अपने देश के उद्धारक थे। उनकी कीर्ति का वर्णन करना सर्वथा उचित है परन्तु भूषण की रचना में वे भाव नहीं हैं जिससे जाति जाग्रत हो सकती है। वे जाति के प्रतिनिधि नहीं कहे जा सकते। इसमें सन्देह नहीं कि उनकी

कवित्व-शक्ति असाधारण थी। परन्तु यह भी निस्सन्देह है कि उस शक्ति का उच्चतम विकास उनकी कविताओं में नहीं हुआ। क्या निम्नलिखित पद्यों से किसी में देश-भक्ति का सञ्चार हो सकता है या जातीयता के भाव जाग्रत हो सकते हैं ?

गाजत अखंड तेज छाजत सुजस बड़ो,
गाजत गयंद दिग्गजन हिये साल को।
जाहि के प्रताप सों मलीन आफताप होत,
ताप तजि दुज्जन करत बहु ख्याल को॥
साजि सजि गज तुरी पैदर कतार दीन्हे,
'भूपण' भजत ऐसो दीन प्रतिपाल को ?

× × ×

बलख बुखारे मुलतान लौं हहर पारे,
कपि लौं पुकारे कोऊ धरत न सार है।
रूम रूँदि डारे खुरासान खूँदि मारे खाक,
खादर-लौ झारे ऐसी साहु की बहार है॥
कक्कर लौं चक्कर लौं मक्कर लौं चले जात,
टक्कर लेवया कोऊ वार है न पार है।
भूपन सिरोज लौं परावने परत फेरि,
दिल्ली पर परति परिंदन की छार है॥
चकित चकित्ता चौंकि चौंकि उठै बार बार
दिल्ली दहसति चितै चाह करखति है।
बिलखि बदन बिलखात बिजैपुर-पति,
फिरत फिरंगिन की नारी फरकति है॥
थर थर काँपत कुतुबसाह गोलकुंडा,
हहरि हबस भूप भीर भरकति है।

राजा सिवराज के नगारन की धाक सुनि,
केते पातसाहन की छाती दरकति है॥

मतिराम भूषण के छोटे भाई कहे गये हैं। ये बूँदी के महाराज भावसिंह के आश्रय में रहे। उन्हीं के मनोविनोद के लिए और उन्हीं की प्रशंसा से पूर्ण उन्होंने ललित ललाम नामक ग्रन्थ की रचना की है। एक दूसरे श्रीमान् महाराज शम्भुनाथ का आश्रय ग्रहण करने पर उन्होंने उन्हीं के नाम से एक ग्रन्थ बनाया। कहना नहीं होगा कि ऐसे ग्रन्थों में कवि अपने हृदय के सच्चे भावों को नहीं प्रकट करता। मतिराम ने भाऊ की जो प्रशंसा निम्नलिखित पद्य में की है वह क्या उनके हृदय का सच्चा भाव था?

सूबनि को मेटि दिली-दल दलिबे को चमू
सुभट समूहनि सिवा की उमहनि है।
कहै मतिराम ताहि रोकिबे को सगर मैं,
काहू के न हिम्मति हिये मैं उलहति है॥
सत्रसाल-नंद के प्रताप की लपट सब
गरबी गनीम बरगीन को दहनि है।
पति पातसाह की इजति उमरावन की,
राखी रैया राव भावसिंह की रहनि है॥

मतिराम की तरह देवजी सभा-कवि थे। उन्होंने भी अपने आश्रयदाता की प्रशंसा की है और इनकी भी रचना शृङ्गार रस से पूर्ण है। परन्तु हमारी समझ में देवजी ने अपने अन्तःकरण का सच्चा भाव प्रकट किया है। निम्नलिखित पद्य में उन्होंने अपने एक आश्रयदाता की प्रशंसा की है। उसमें भोगीलाल की गुणज्ञता की प्रशंसा है। और जिसने देव के समान कवियों का यथोचित सम्मान किया उसे गुणज्ञ होना ही चाहिए। अतएव

देवजी ने जो कुछ लिखा है वह उनकी कृतज्ञता का द्योतक है, अनुचित प्रशंसा नहीं है।

भूलि गयो भोज, बलि विक्रम बिसरि गये
जाके आगे और तन दौरन न दीदे हैं।
राजा राउ राने उमराउ उनमाने उन
माने, निज गुन के गरव गिरवीदे हैं॥
सुबस बजाज, जाके सौदागर-सुकवि
चलेई आवें दसहूँ दिसान के उनीदे हैं।
भोगीलाल भूप लाख पाखर लिवैया जिन
लाखन खरचि रचि आखर खरीदे हैं॥

देवजी की शृङ्गार-रस में विशेषता है। उन्होंने नायक-नायिका के रूप में श्रीकृष्ण और राधा जी का विशेष लक्ष्य रक्खा है।

सत्य रसायन कविन को, श्रीराधा हरि सेव॥
माया देवी नायिका नायक पुरुष आप।
सबै दम्पतिन में प्रकट, देव करै तेहि जाप॥

इसीसे वे यह कह सके।

औचक अगाध सिंधु स्याही को उमडि आयो,
तामें तीनो लोक बूड़ि गये एक संग में।
कारे कारे आखर लिखे जु कारे कागद,
सुन्यारे करि बाँचै कौन जाँचे चित्त भग में॥
आँखिन में तिमिर-अमावस की रैनि जिमि,
जम्बू रस बुन्द जमुना-जल तरंग में
यों ही मन मेरो मेरे काम को न रह्यो माई,
स्याम रंग ह्वै करि समान्यो स्याम रंग में॥

कविता के सम्बन्ध में देव की बड़ी ऊँची धारणा थी।

जाके न काम न क्रोध विरोध न
लोभ छुवे नहिं छोभ को छाहीं।
मोह न जाहि रहे जग बाहिर
मोल जवाहिरता अति चाहीं॥
बानी पुनीत ज्यों देव धुनी रस
नारद सारद के गुन गाहीं।
सील ससी सविता छबिता
कवि ताहि रहे कविताहि सराहीं॥

पद्माकर मध्ययुग के अन्तिम कवि कहे जा सकते हैं। उन्होंने भी कितने ही राजाओं से यश और धन दोनों प्राप्त किये और उसके बदले उनकी प्रशंसा भी खूब की। महाराज रघुनाथ राव के सम्बन्ध में उन्होंने लिखा है।

सपत सुमेर की कुबेर की जु पावे ताहि
तुरत लुटावत विलम्ब उर धारै ना।
कहै पद्माकर सु हेम हय हाथिन के
हलके हजारन को वितर विचारै ना॥
गंज गज बकस महीप रघुनाथराव
याही गज धोके कहूँ काहू देय डारै ना।
याही डर गिरजा गजानन को गोय रही
गिरि ते गरे ते निज गोद ते उतारै ना॥

दौलत राव सिंधिया की प्रशंसा में यह लिखा है —

मीनगढ़ बम्बई सुमद मदराज बंग
बन्दर को बन्द कर बन्दर बसावैगो।
कहै पद्माकर कसकि कासमीर हू को
पिंजर सो घेर के कलिंजर छुड़ावैगो॥

बाँका नृप दौलत अलीजा महाराज कबूँ
साजि दल पकरि फिरंगिन को दाबैगो।
दिल्ली दह पट्ट पटना हूँ को झपट्ट कर
कबहूँ कलत्ता कलकत्ता को उड़ावैगो ॥

परन्तु निम्नलिखित पद्य में उन्होंने जैसा अपना आत्म-परिचय दिया है, वैसा कदाचित् किसी भी कवि ने नहीं दिया है—

भट्ट तिलंगाने को बुंदेलखंड वासी नृप
सुजस प्रकासी पद्माकर सुनामा हो।
जोरत कवित्त छन्द छप्पय अनेक भाँति
संस्कृत प्राकृत पढे इ-गुन-ग्रामा हो॥
हय रथ पालकी गयंद गृह ग्राम चारु
आखर लगाये लेत लाखन को सामा हो।
मेरे जान मेरे तुम कान्ह हो जगतसिंह
तेरे जान तेरो वह विप्र मैं सुदामा हौं॥

उपर्युक्त पद्य में पद्माकर ने अपनी विद्वत्ता और वैभव और अपने आश्रय-दाता की उदारता के साथ ही अपनी दीनता को बड़े अच्छे ढङ्ग से व्यक्त किया है। कृतज्ञता-द्योतक ऐसा पद्य कदाचित् हिन्दी में दूसरा नहीं है।

जिस कवि ने राज-वैभव का पूरी तरह अनुभव किया वह किस भाव की प्रेरणा से यह लिख गया—और मन औरे तन औरे बन है गयो। क्या यह सूचित नहीं करता कि उन्हें सांसारिक वैभव से कुछ विरक्ति हो गई थी। सच तो यह है कि पद्माकर के अन्तःकरण का आभास हमें उन्हीं पद्यों में मिलता है जहाँ उन्होंने अपने आश्रयदाता को छोड़कर अपने जन्मदाता जगदीश्वर का स्मरण किया है—

> राखत हैं राखगे रखैया रघुनाथ जन,
> आपने की बात सदा राखते ही आये हैं।

अब हम आधुनिक युग के सर्वश्रेष्ठ कवि भारतेन्दु हरिश्चन्द्र जी का आत्म-परिचय लिखकर लेख समाप्त करते हैं। हरिश्चन्द्रजी ने अपने हृदय के भावों को बड़ी स्वतन्त्रता से प्रकट किया है। अपने विषय में उन्होंने लिखा है—

> जो गुन नृप हरिचन्द्र में जग हित सुनियत कान।
> सो सब कवि हरिचन्द में लखहु, प्रतच्छ सुजान॥

एक दूसरी जगह अपने हृदय का चित्र सा अङ्कित कर दिया है—

> सेवक गुनी जन के चाकर चतुर के हैं
> कविन के मीत चित हित गुन गानी के।
> सीधेन सो सीधे महा बाँके हम बाँकेन सो
> हरिचन्द नगद दमाद अभिमानी के॥
> चाहिबे की चाह काहू की न परवाह नेही
> नेह के दिवाने सदा सूरत निवानी के।
> सरबस रसिक सुदास दास प्रेमिन के
> सखा प्यारे कृष्ण के गुलाम राधारानी के॥

ऐसे ही सत्कवियों के सम्बन्ध में किसी ने कहा है—

> जयन्ति ते सुकृतिनो रससिद्धा कवीश्वरा।
> नास्ति येषां यशः काये जरामरणजं भयम्॥

# २—हिन्दी काव्य

यह हिन्दी-साहित्य की विशेपता है कि वह अपने जन्म-काल से आज तक जन समाज से ही आदर पाता रहा है। विद्वानों ने उसकी सदैव उपेक्षा ही की है। यह सच है कि दो-चार नरेशों ने हिन्दी के कवियों को आश्रय दिया और उनका यथेष्ट सम्मान किया, परन्तु इससे यह नहीं कहा जा सकता कि हिन्दी-साहित्य विद्वत्-सभा में आदरणीय था। भापा की रचनाओं के प्रति विद्वानों का कितना अनुराग था, यह कबीर, तुलसीदास, जायसी आदि कवियों की उन उक्तियों से प्रकट हो जाता है जिनमें उन्होंने विद्वानों से यह प्रार्थना की है कि वे भापा का विचार न कर भाव को ग्रहण करें। हिन्दी-साहित्य के आचार्य केशवदास तक को, जान पड़ता है, भापा के कवि होने में कुछ ग्लानि अवश्य हुई थी। विद्वानों की यह उपेक्षा किसी भी साहित्य के लिए श्रेयस्कर नहीं है, क्योंकि इससे उसकी उन्नति नहीं होती। तो भी इससे हिन्दी साहित्य को एक लाभ अवश्य हुआ। वह यह कि विद्वानों के परितोप की अपेक्षा जन-समाज में उदात्त भावों की वृद्धि करना उसका एक-मात्र लक्ष्य हो गया। यही कारण है कि हिन्दी के सर्वश्रेष्ठ कवि कबीर, तुलसीदास और सूरदास सर्व साधारण

क कवि हैं। यहीं उनको कर्त्तव्य का उपदेश देते हैं। यहा सुख दुख में उनका साथ देते हैं। इन्हीं से उनका मनोरंजन होता है। उत्सवों और आमोद प्रमोदों में इन्हीं की सङ्गीत ध्वनि से उनकी आत्मा तृप्त होती है और इन्हीं के कारण धर्म के प्रति हिन्दू-जाति का अविचल अनुराग है।

हिन्दी में चन्द से लेकर भारतेन्दुजी तक जितने कवि हुए हैं नकी संख्या कम नहीं है। उन कवियों में किसी ने ज्ञान और क्ति के उपदेश दिये हैं, किसी ने नीति और रीति की शिक्षा दी , किसी ने वीरों की महत्ता प्रकट की है और किसी ने लौकिक और अलौकिक प्रेम के चित्र अङ्कित किये हैं। इसमें सन्देह नहीं कि इनमें से अधिकांश कवियों को अपनी रचना में सफलता हुई है। उनकी सफलता का सब से बडा प्रमाण यही है कि आज तक इनकी रचनाओं का आदर हो रहा है। परन्तु आज हम यह जानने का प्रयत्न करेंगे कि हिन्दी में कवित्व-कला म लौकिक भावों का उच्चतम विकास किस प्रकार हुआ। इसलिए हमें इन सभी कवियों की कृतियों की आलोचना करनी पड़ेगी।

कवियों की प्रतिभा के विकास पर सबसे अधिक प्रभाव युग धर्म का पडता है। यह युग धर्म उनकी प्रतिभा का अवरोधक नहीं है, परन्तु इसमें सन्देह नहीं कि वह उनकी कवित्व-शक्ति की सीमा निर्दिष्ट कर देता है। नदी के तट जिस प्रकार नदी के प्रवाह को रोकते नहीं, किन्तु उसकी दिशा निश्चित कर उसकी द्रुत-गति कर देते हैं उसी प्रकार युग-धर्म भी कवियों के कवित्व का लक्ष्य निर्दिष्ट कर उसका विकास ही करता है। अब विचार णीय यह है कि हिन्दी के आदिकाल, मध्यकाल और आधुनिक काल की विशेषतायें क्या हैं, जो उन युगों के सभी कवियों की रचनाओं में परिस्फुट हुई हैं।

जब भारतवर्ष में हिन्दू-साम्राज्य का गौरव लुप्त हो रहा था तब हिन्दी-साहित्य की उत्पत्ति हुई है। संस्कृत-साहित्य हिन्दू जाति के समृद्धि काल की सृष्टि है। उसमें विजय का उल्लास है और शौर्य की दीप्ति है। कवि की कल्पना-दृष्टि उस समय स्वर्ग तक जाती थी और पृथ्वी पर स्वर्गीय सौन्दर्य की रचना करती थी। उनका हर्ष-नाद दिगन्त तक व्याप्त होता था। विराट् चरित्रों की सृष्टि करने की ओर उनकी प्रवृत्ति थी। प्रेम और वासना, क्षमा और प्रतिहिंसा, अनुराग और विरक्ति ये सभी भाव उन चरित्रों का उत्कर्ष बढ़ाते थे। परन्तु जब हिन्दू-साम्राज्य छिन्न-भिन्न होगया, हिन्दू-जाति की शक्ति क्षीण होने लगी और मुसलमानों के आक्रमण से वह पद-दलित होने लगी उस समय साहित्य में विराट् भावनायें स्थान नहीं पा सकतीं। चन्द हिन्दी के आदि-कवि और हिन्दू-साम्राज्य के अन्तिम कवि हैं। पृथ्वीराज के जन्म-काल में उन्होंने गौरव की घोषणा की—

भयो जनम पृथिराज दुग्ग खर हरिय शिपर गुर।
भयो भूमि भुव चाल धमकि धलमसिय अग्नि पुर॥

फिर

खुरसान थान खलभल परिय ग्रम्भपात भय प्रंभनिय।
वतालवीर विकसे मनहुँ हुङ्कारत खह देवनिय॥

और भी

करिय नविन कविचन्द छन्द अन्नेक पडढिकर।
तूं सुरपति सम कुँवर देव सामन्त समोवर॥
अग्नि कन्ह जन चंद पवन गोइन्द प्रवल बल।
धरा चद बलधीर तेज चामण्ड जलन खल॥

और वज्र के पतन के समान उस गौरव घोषणा का अन्त हुआ—

परयौ सभरी राइ दीसै उतगा ।
मनो मेर वज्री किय श्रृङ्गभृङ्गा ॥
जिनें बार बार सुरत्तान साह्यौ ।
जिनें भंजि के भीम चालुक्र गाहयो ॥
जिन भजि मैवात छ्वै बार बथ्यो ।
जिने नाहर राय गिर नार सथ्यो ॥

चन्द के बाद भाट और चारण स्वाधीनता प्रिय राजपूत-नरेशों का स्तव-गान करते रहे । जब मुगलों के पतनकाल में शिवाजी और छत्रसाल के द्वारा नव हिन्दू-राज्य की स्थापना होने लगी तब दो एक कवियों ने उनका यशोगान किया । उनकी कृतियों में विजय का दर्प अवश्य है, परन्तु स्वाधीनता का भैरव-नाद नहीं है । शिवाजी के विजय से भूषण को उल्लास नहीं हुआ, किन्तु हिन्दू जाति के पराभव का प्रतीकार हो जाने से उन्हें आश्वासन अवश्य हुआ । यही भाव उनकी कृतियों में विद्यमान है—

वेद राखे विदित पुरान राखे सारयुत
राम नाम राख्यो अति रसना सुघर मैं ।
हिन्दुन की चोटी रोटी राखी है सिपाहिन की
काँधे मैं जनेऊ राख्यो माला राखी गर मैं ॥
मीडि राखे मुगल मरोड़ि राखे पातशाह
बैरी पीसि राख्यो वरदान राख्यो कर मैं ।
राजन की हद्द राखी तेगबल शिवराज
देव राखे देवल स्वधर्म राखे घर मैं ॥

इसीसे यह हम कह सकते हैं कि चन्द के बाद कोई भी कवि ऐसा नहीं हुआ जो उनकी पङ्क्ति में बैठता ।

सच तो यह है कि साम्राज्य के विशाल भवन में अथवा ऐश्वर्य के विलास-निकेतन में हिन्दी साहित्य का विकास नहीं हुआ। विद्वानों के सरस्वती-सदन में भी उसके लिए स्थान नहीं था। वह केवल सर्वसाधारण के हृदय में स्थित था। जब संस्कृत साहित्य में ज्ञान की चर्चा होती थी, दर्शन-शास्त्र की व्याख्यायें की जाती थीं, साहित्य शास्त्र का मर्मोद्घाटन किया जाता था उस समय सर्वसाधारण में जीवन और मृत्यु का चिरन्तन प्रवाह बह रहा था। उस समय उनके हृदय में सुख दुःख की जो तरङ्गें उठती थीं वे यों ही विलीन नहीं हो जाती थीं। संयोग और वियोग, आशा और निराशा का अनुभव उन्हें भी करना पड़ता था। वर्षा और वसन्त के आगमन से वे भी किसी अज्ञात वेदना से व्याकुल होते थे। उन्हीं के मनोविकारों का चित्र हम हिन्दी साहित्य के आदि-काल में पाते हैं।

खुसरो रैन सुहाग की जागी पिय के संग।
तन मेरो मन पीय को भये दोऊ एक रंग॥
श्याम सेत गोरी लिये जनमत भई अनीत।
इक पल में फिर जात हैं जोगी काके मीत॥
गोरी सोवै सेज पर मुख पर डारे केस।
चल खुसरो घर आपने रैन भई चहुँ देस॥

जो साहित्य जन-समाज से सम्पर्क रखते हैं उन पर धार्मिक आन्दोलन का प्रभाव सब से अधिक पड़ता है। राजनीति के क्षेत्र में जो परिवर्तन होते हैं उनसे सर्व-साधारण के दैनिक जीवन की गति में कोई बाधा नहीं आती। जब भारतवर्ष में राजनैतिक परिवर्तन हो रहे थे तब हिन्दू धर्म-शास्त्रकारों के द्वारा हिन्दू-समाज का नवीन सङ्गठन हो रहा था। बौद्ध-धर्म का अन्त होने पर हिन्दू धर्म-शास्त्रकारों ने विधिव्यवस्था द्वारा समाज की मर्यादा

निर्धारित कर दी थी। परन्तु धार्मिक भावनाओं में या अदृढ़ता नहीं थी। यदि धर्म और सन्यास-मार्ग पर सर्वसाधारण की श्रद्धा अवश्य थी, परन्तु अपने दैनिक जीवन में मुक्ति की अपेक्षा भव कथन के प्रति ही उनका अधिक अनुराग था। इसी से वे सामाजिक कर्तव्यों का पालन और इष्ट-देवों की उपासना में निरत रहते थे। ब्राह्मण समाज के नेता थे, परन्तु वे जाति की विशुद्धता और वर्ण-व्यवस्था की मर्यादा की रक्षा में विशेष सावधान थे। मुसलमानों के आक्रमण के पहले अन्य विदेशी जातियों से हिन्दू जाति का संसर्ग हो चुका था और इस्लाम धर्म के प्रचारक वर्ण व्यवस्था के मूल पर कुठाराघात करना चाहते थे। मुसलमानों के विजय प्राप्त करने पर धर्म की रक्षा के लिए समाज की विधि व्यवस्था की रक्षा आवश्यक हो गई। यही कारण है कि धर्मशास्त्रों ने आचार पर विशेष जोर दिया। परन्तु इस्लाम धर्म के मूल में जो भ्रातृभाव और एकेश्वरवाद है उसका प्रभाव सर्वसाधारण पर न पड़ता, यह असम्भव था। वर्णव्यवस्था में उच्च-नीच का भेद बढ़ गया था। इसके सिवा देव-पूजा में उपासना का भाव विधि-विधानों के आडम्बर से लुप्तप्राय हो गया था। शूद्रों के लिए तो धर्म का द्वार ही अवरुद्ध था। यही कारण है कि जब रामानन्द ने उच्च और नीच का भेद मिटाकर सर्व जन सुलभ भक्ति का उपदेश दिया तब सर्वसाधारण के हृदय में एक नवीन भाव की प्रतिष्ठा हुई। यह उपदेश सर्वसाधारण के लिए था और यह भाव सर्वसाधारण की भाषा में प्रकट हुआ।

कबीर ने हिन्दू-समाज में धर्म के नाम से जितने कृत्रिम बन्धन थे उन सबका खण्डन किया। इसके साथ ही उन्होंने सर्वसाधारण के दैनिक जीवन में अन्तर्ज्योति को प्रत्यक्ष कर दिखाया। कबीर केवल एक सम्प्रदाय के प्रवर्तक नहीं हैं, वे

हिन्दी के एक श्रेष्ठ कवि हैं और उनकी कविता की अपूर्वता का एकमात्र कारण यह है कि उन्होंने लौकिक भावों में एक अलौकिक भावना प्रकट कर दी।

पिय ऊँची रे अटरिया तोरी देखन चली।
ऊँची अटरिया जरद किनरिया लगी नाम की डोरिया॥

अथवा—

ये अँखियाँ अलसानी पिय हो सेज चलो।
खंभ पकरि पतग अस डोले बोले मधुरी बानी
फूलन सेज बिछाइ जो राख्यो पिया बिना कुम्हलानी।

अथवा—

कौन रँगरेजवा रँग रे मोर चुंदरी—
पाँच तत्त्व की बनी चुंदरिया
चुंदरी पहर के लगे बड़ी सुंदरी।

इन सब में तत्त्व कबीर का है, किन्तु भाव सर्व-साधारण का है। कबीर की अपेक्षा नानक में कवित्व कम है। परन्तु लौकिक भाव की सरलता और लौकिक विश्वास की दृढता ने उनकी स्वच्छ भाषा में एक रमणीयता पैदा कर दी है—

सब कछु जीवत को व्यवहार,
माता पिता भाई सुत बान्धव अरु पुनि गृह की नार।
तन से प्राण होत जब न्यारे टेरत प्रेत पुकार,
आध घरी कोऊ नहीं राखे घर ते देत निकार।
मृगतृष्णा जो जगरचना यह देखो हृदय विचार,
कहु नानक भज रामनाम नित जाते हो उद्धार॥

कबीर और नानक के समान कितने ही सन्तों ने निर्मल भाषा में सरल भावों को निबद्ध कर हिन्दी-साहित्य को भी सम्पन्न किया है। उनमें कल्पना की छटा नहीं और न भाषा का सौष्ठव

है। परन्तु सर्वसाधारण को कल्याण के पथ में ले आने के लिए उनके पदों में यथेष्ट शक्ति है। शील और सन्तोष, विचार और विवेक अनुराग और विराग के उदात्त भावों से युक्त होने कारण सन्तों की ये रचनायें हिन्दी-साहित्य की अक्षय सम्पत्ति हैं।

जब भारतवर्ष में मुगलों का प्रभुत्व हुआ तब हिन्दी-साहित्य में मध्ययुग भी आरम्भ हुआ। मुगलों के शासन-काल के साथ हिन्दी साहित्य का विशेष सम्बन्ध है। मुगलों के पहले मुसलमानों में भारतीयता के प्रति अनुराग नहीं था। वे विदेशी थे और भारतवर्ष के विजेता थे। परन्तु जब भारतवर्ष में उनका आधिपत्य स्थापित हो गया तब हिन्दू जाति के साथ उनका विशेष ससर्ग हुआ। भारतवर्ष का शासन करने के लिए उन्हें हिन्दू जाति के श्रेष्ठ लोगों से सहायता लेनी पड़ी। बङ्गाल के समान प्रान्तों में तो उनकी राज्य-सत्ता हिन्दू जाति की सहानुभूति प्राप्त कर लेने पर ही अवलम्बित थी। यह सच है कि पहले पहल धार्मिक भाव की प्रेरणा से मुसलमानों ने हिन्दू-जाति पर अत्याचार अवश्य किये। परन्तु शीघ्र ही मुसलमानों को हिन्दुओं के साथ मिल कर रहना पड़ा। इसका परिणाम यह हुआ कि साहित्य और कला की उन्नति में दोनों जातियों के विद्वान् दत्तचित्त हुए। मुसलमान-जाति के श्रेष्ठ विद्वान् भारतीय सभ्यता से पहले भी अपरिचित नहीं थे। संस्कृत साहित्य के कितने ही ग्रन्थ रत्नों का अनुवाद अरबी भाषा में पहले ही हो चुका था। परन्तु भारतवर्ष में हिन्दू और मुसलमान के संसर्ग से एक नवीन भारतीय कला की स्थापना हुई। मुगलों के शासन-काल में शान्ति स्थापित हो जाने के कारण और कला की विशेष श्रीवृद्धि हुई। बाबर, हुमाऊँ, अकबर प्रभृति सभी मुगल सम्राट् और उनके समय के अधिकांश सम्भ्रान्त व्यक्ति साहित्य प्रेमी थे। मुगल काल में कितनी ही उच्च-कुल-सम्भूता स्त्रियों तक

ने फ़ारसी में कवितायें लिखी हैं। ठीक इसी समय हिन्दी-साहित्य में व्रजभाषा का प्राधान्य हुआ। वल्लभाचार्य और भक्त शिरोमणि विट्ठलनाथ के उपदेशामृत से व्रज-धाम में मानों रस का स्रोत उमड पड़ा। व्रजभाषा में एक स्वाभाविक मधुरता है और उस स्वाभाविक मधुरता के कारण फ़ारसी-साहित्य के प्रेमी भी उसकी ओर आकृष्ट हुए। व्रजसाहित्य के नायक श्रीकृष्ण थे। उनका चरित्र प्रेम और सौन्दर्य का आगार है। सन्तों की रचनाओं में सत्य की सरल मूर्ति है। परन्तु मध्ययुग के कवियों ने अपनी कल्पना की रश्मिछटा से अपूर्व सौन्दर्य की सृष्टि की। सन्तों के निर्गुण और निराकार के स्थान में सगुण और साकार की प्रतिष्ठा हुई। विवेक और विराग का स्थान प्रेम और अनुराग ने ले लिया। विवेक लोक मर्यादा की रक्षा करता है और प्रेम उस मर्यादा का अतिक्रमण कर जाता है। विराग का लक्ष्य ज्ञान है और अनुराग ज्ञान का तिरस्कार करता है। विशुद्ध प्रेम लोकातीत, उच्छृङ्खल होता है, वह किसी भी बन्धन को स्वीकार करना नहीं चाहता।

कोऊ कहौ कुलटा कुलीन अकुलीन कहौ,
कोउ कहौ रङ्किनी कलङ्किनी कुनारी हौं।
कैसे यह लोक नरलोक बरलोकनि मैं,
लीन्हौ मैं अलोक लोक लोकनि ते न्यारी हौं॥
तन जाउ मन जाउ देव गुरजन जाउ
जीव किन जाउ टेक टरति न टारी हौं।
वृन्दावनवारी वनवारी की मुकुटवारी
पीतपटवारी वहि मूरति पै वारी हौं॥

वह उच्छृङ्खल प्रेम जो लोक-मर्यादा का उल्लङ्घन कर, लोक-लज्जा को छोड कर, लोक निन्दा को ग्रहण कर, अपने

सार्थकता प्राप्त करता है, उसका मूल्य संसार नि र्धारित नहीं कर सकता। उद्धव ने गोपिकाओं की यही विक्षिप्तावस्था देखकर उन्हें जब ज्ञान का उपदेश दिया उस समय गोपियों ने कहा—

मति अति आपकी अचल अचला सी लगे
सागर सनेह कहो कैसे पार पावेगी?
खोलिए न जीह अरु लीजिए न नाम इन
बलदेव ब्रजराज जू की सुधि आवेगी॥
सुनतहि प्रलय पयोधि माहि एक ऐसी
कहर करन हारी लहर सिधावेगी।
राधे-दृग-सलिल प्रवाह माँहि आज ऊधो
रावरे समेत ज्ञान-गाथा बहि जावगी॥

गोपियों के द्वारा मध्ययुग के कवियों ने उद्धव का उत्तर क्या दिलवाया है सन्तों की ज्ञान-गाथा का ही उत्तर दिया है।

इस प्रकार लौकिक प्रेम में अलौकिक भक्ति का समावेश हुआ।

---

# ३–हिन्दी काव्य में प्रेम



सभी देशों के साहित्य में दो धारायें स्पष्ट दिखाई देती हैं, एक ज्ञान की धारा है और दूसरी है प्रेम की धारा। एक का लक्ष्य सत्य है और दूसरी का सौन्दर्य। जिस साहित्य का लक्ष्य सत्य है वह मनुष्य-जीवन के अन्तस्तल की परीक्षा करता है। उसके दोषों को, उसकी निस्सारता को, उसके मिथ्या अंश को वह खूब स्पष्ट कर देता है। वह पापों की बीभत्स लीलाओं को प्रकट करने में सङ्कोच नहीं करता, उत्कट वासनाओं और उग्र भावनाओं के भीषण परिणामों को दिखाने के लिए उद्यत रहता है। जीवन का ऐसा कोई भी अन्धकारमय अंश नहीं है जहाँ वह सत्य का आलोक न डालता हो। परन्तु जिस साहित्य का लक्ष्य 'प्रेम' और 'सौन्दर्य' है वह कल्पना की मधुरिमा से संसार को रञ्जित कर उसमें एक अनिन्द्य सुषमा का दृश्य दिखलाता है। हिन्दी-साहित्य में ये दो धारायें बिलकुल स्पष्ट हैं। ज्ञान की धारा सन्तों ने बहाई है और प्रेम की धारा व्रज के कवियों ने। व्रज-साहित्य में प्रेम और सौन्दर्य की ही प्रधानता है। इसमें अधिकांश भक्त-कवि हैं। उनकी रचनाओं में केवल कवित्व-कला का निदर्शन नहीं हुआ है। उन्हीं में उनकी आराधना, उनकी साधना और उनकी पूजा है।

इन भक्त कवियों मे तुलसीदास की रचना म ज्ञान और प्रेम, सत्य और सौन्दर्य का विलक्षण सम्मिलन हुआ है। तुलसीदासजी ने उन भावों का वर्णन अवश्य किया है जो मनुष्य-मात्र के जीवन में पाये जाते हैं। परन्तु उन्होंने उन भावों को आदर्शरूप में ही व्यक्त किया है। पिता, माता, भ्राता, पति और पत्नी के सभी सम्बन्ध राम-चरित्र में आदर्श रूप से विद्यमान हैं। उनके मनो भावों को प्रकट करते समय तुलसीदासजी यह कभी नहीं भूल सके हैं कि भगवान् रामचन्द्र साक्षात् ईश्वर हैं और लोक मर्यादा की रक्षा के लिए वे पृथ्वी पर अवतीर्ण हुए हैं। इसी से उनके प्रेम और वियोग व्यथा को उन्होने बड़ी कोमलता से प्रकट किया है। सयम और धैर्य दोनो पद पद मे प्रकट होते हैं।

जब सीताजी ने रामचन्द्रजी को पुष्प-वाटिका म पहले-पहल देखा उस समय उनके दर्शन-मात्र से उनके हृदय में प्रेम-भाव का सञ्चार हुआ। उसको तुलसीदासजी ने जैसी कोमलता से व्यक्त किया वह हिन्दी साहित्य में तो दुर्लभ है। उसी स्थल का एक पद्य है—

लोचन मग रामहिं उर आनी। दीन्हें पलक कपाट सयानी॥

सीताजी के प्रेम में सर्वत्र सुशीलता, लज्जा और सङ्कोच है। लज्जा और सङ्कोच यहाँ तक है कि पार्वतीजी से प्रार्थना करते समय भी वे अपने मनोभाव को स्पष्ट नहीं कह सकतीं—मोर मनोरथ जानहु नीके, बसहु सदा उरपुर सबही के। इससे अधिक र कह नहीं सकी हैं। परन्तु इससे यह नहीं कहा जा सकता कि उनका प्रेम कम है। सच तो यह है कि जहाँ प्रेम की गम्भीरता है वहाँ आवेग हो ही नहीं सकता। गोपियों के प्रेम में गम्भीरता नहीं, तन्मयता है। उनकी उद्दाम चित्तवृत्ति में प्रेम, भक्ति और वासना का सङ्गम हुआ है। गोपियों के मनोभावों में

इन तीनो की प्रबलता है। इसी से श्रीकृष्ण के भक्त कवियों ने भी उस सौन्दर्य और प्रेम के निधान के आगे मानो शील और सद्भाव को न्यौछावर कर दिया है। इसके सिवा उन्होंने श्रीकृष्ण में मनुष्यत्व और देवत्व को पृथक् कर कभी नहीं देखा। उनके श्याम जैसे हैं वैसे ही, उसी रूप में, उनके उपास्य हैं—

बसो मेरे नैनन में नँदलाल—
मोहनि मूरति साँवरि सूरति नैना बने रसाल।
मोर मुकुट मकराकृत कुण्डल उर बैजन्ती माल॥

यह सच है कि वे अनादि और अनन्त हैं। वे सृष्टि के कर्ता और संहर्ता हैं। परन्तु इन कवियों के लिए वे यशोदा के पुत्र ही हैं जो भोजन माँगते समय अवश्य रोवेंगे। इसीसे उन्होंने श्रीकृष्ण चरित्र में मानवीय भावों को विशदता से वर्णित किया है। उनमें सर्वत्र लौकिकता है, कहीं भी अलौकिकता नहीं। सूरदासजी के सूरसागर में प्रेम का सागर ही उमड आया है।

मैय्या मोंहि दाऊ बहुत खिजायो।
मोसों कहत मोल को लीन्हों तू जसुमति कब जायो॥
कहाँ कहीं यहि रिस के मारे खेलन हों नहीं जातु।
पुनि पुनि कहत कौन है माता को है तुम्हरे तातु॥
गोरे नन्द यशोदा गोरी तुम कत श्याम शरीर।
चुटकी दे दे हँसत ग्वाल सब सिखे देत बलबीर॥
तू मोहीं को मारन सीखी दाउहिं कबुहिं न खीजै।
मोहन को मुख रिस समेत लखि जसुमति पुनि पुनि रीझै॥
सुनहु कान्ह बलभद्र चबाई जनमत ही को धूत।
सूर श्याम मों गोधन की सौं हों माता तू पूत॥

यह जगदीश्वर का चरित्र नहीं है। वात्सल्य-रस का इससे अधिक स्वाभाविक चित्र अङ्कित करना सम्भव नहीं। प्रेम की

अवस्था वर्णित करते समय भी सूरदासजी ने सर्वत्र स्वाभाविक चित्र ही अङ्कित किया है।

तें मेरे हित कहत सही री।
यह मोको सुधि भली दिवाई
तन बिसरे मैं रहुन रही री॥
जब ते दान लियो हरि हम सों
हँस हँस री कछु बात कही री॥
काके घर काके पितु माता
काके तन की सुरति रही री॥
अब समझत कहु तेरी बानी
आई कहि जी लाज गही री॥

मुरली मनोहर की इसी मधुर मूर्ति पर कितने ही मुसलमान कवि मुग्ध हो गये। इन मुसलमान कवियों में रसखान तो बिल कुल प्रेमभाव में तन्मय हो गये हैं—

या लकुटी अरु कामरिया पर लाज तिहूँपुर को तजि डारौं।
आठहुँ सिद्धि नवों निधि को सुख नन्द की गाय चराय बिसारौं॥
रसखानि कवौं इन आँखनि सों ब्रज के बनबाग तड़ाग निहारौं।
कोटिन हूँ कलधौत के धाम करील के कुंजन ऊपर वारौं॥

हिन्दी-साहित्य में सूरदास, मीराबाई और रसखान के द्वारा इसी प्रेम-भाव की प्रतिष्ठा हुई। श्रीकृष्ण के चरित्र द्वारा मानव जीवन के सभी भावों का सूक्ष्म विश्लेषण किया जाने लगा। इसका फल यह हुआ कि मनुष्य-जीवन में सौन्दर्य का जितना कुछ विकास हो सकता है वही कवियों का लक्ष्य हो गया। शारीरिक सौन्दर्य में कवियों ने नख से शिख तक का वर्णन किया है। प्रेम की भिन्न भिन्न अवस्थाओं का वर्णन करने समय कवियों ने परकीया के प्रेम में भी सौन्दर्य को प्रधानता दी है।

हिन्दी-साहित्य में शृङ्गार-रस की सभी कवितायें भक्ति भाव की प्रेरणा से नहीं लिखी गई हैं। ईश्वरीय भक्ति का स्थान मानवीय प्रेम ने ले लिया, यह हम आगे देख चुके हैं। सच तो यह है कि हिन्दी के परवर्ती साहित्य में श्याम केवल मनुष्य-मात्र के प्रतिनिधि हैं—

फूलन सो बाल की बनाई गुही बेनी लाल
भाल दीन्हीं बेंदी मृग मद की असित है।
अङ्ग अङ्ग भूषन बनाई ब्रजभूषन जू,
बीरी निज करते खवाई अतिहित है॥
ह्वै कै रस बस जब दीबे को महावर के
सेनापति स्याम गह्यो चरन ललित है।
चूमि हाथ नाथ के लगाई रही आँखिन सौं
कही प्रानपति यह अति अनुचित है॥

यहाँ 'स्याम' ब्रजेश्वर के रूप में अङ्कित नहीं हुए हैं। यह तो पति के स्नेह और सौभाग्यवती के गर्व और प्रेम का स्वाभाविक चित्र है।

जो हा कहों रहिये तो प्रभुता प्रकट होत
चलन कहा तो हित हानि नाहीं सहनो।
भावै सो करहु तो उदास भाव प्राणनाथ
साथ ले चलहु कैसे लोकलाज वहनो॥
केशवदास की सौं तुम सुनहु छबीलेलाल
चलेही बनत जो पै नाहीं राज रहनो।
जैसिये सिखाओ सीख तुमही सुजान प्रिय
तुम ही चलन मोहि जैसो कछु कहनो॥

पतिप्राणा रमणी की यह स्वाभाविक प्रेम-उक्ति है। सच तो यह है कि केशवदास से लेकर हरिश्चन्द्र तक जितने कवि हुए

हैं उन सब का लक्ष्य एक ही है। वह है सौन्दर्य की सृष्टि। भक्तिभाव का सर्वथा लोप नहीं हो गया था। राम और कृष्ण हिन्दूमात्र के आराध्य देव हैं। यह सम्भव नहीं कि हिंदी के कवि अपनी कविता में भक्ति के भाव प्रकट न करें। परन्तु ब्रज के भक्त कवियों से उनकी तुलना करने पर यह स्पष्ट प्रतीत हो जाता है कि ये लोग एक ही पंक्ति में नहीं बैठ सकते। इनकी रचनाओं में जो भेद है वह बिलकुल प्रत्यक्ष है। एक में सत्य अधिक है और दूसरी में कल्पना। एक में भाव है और दूसरी में आवेश है। एक में अनुराग है और दूसरी में विलास है। एक में स्थिरता है और दूसरी में चञ्चलता है। अब उदाहरण लीजिए। सूरदास का यह पद देखिए—

नैना ढीठ अतिही भये।
लाज लकुट दिखाय त्रासी नैकहूँ न नये॥
तोरि पलक कपाट घूँघट ओट मेटि गये।
मिले हरि को जाय आतुर जे हैं गुननिमये॥
मुकुट कुण्डल पीत पट कटि ललित वेस ठये।
जाइ लुब्धे निरखि वह छवि सूर नन्द जये॥

सूरदास ने इस पद्य में प्रेम की जिस विमुग्धावस्था का वर्णन किया है उसके साथ एक परवर्ती कवि की नायिका की चञ्चलावस्था की तुलना कीजिये—

जोरि जोरि जोरि दृग मोरि मोरि मोरि मुख
चोरि चोरि चोरि चित चखनि चितै गई।
झुकि झुकि झाँकन झरोखा झाँकि झाँकि जात
ताकि ताकि तीछन से तीर तन दै गई॥
सुमति प्रवीण मुख चन्द सो उदोत होत
मृदु मुसकानि में चकोर चित्त कै गई।

लुकि लुकि लोचन सकोचन सो हेरि हेरि
लगी सी लगाय के लपेट मन ले गई ॥

रसखान का एक कवित्त लीजिए—

छूटी लोकलाज गृहकाज मन मोहनी को
मोहन को भूलि गयो मुरली बजाइवो।
अब रसखान दिन द्वै में बात फैलि जैहै
सजनी कहाँ लौं चन्द हाथ न दुराइवो॥
कालि ही कलिन्दी तीर चितये अचानक हीं
दुहुन की ओर दोऊ मुरि मुसकाइवो।
दोऊ परैं पैयाँ दोऊ लेन हैं बलय्याँ
उन्हें भूल गई गयाँ इन्हें गागर उठाइवो॥

इसमें प्रेम की जो तन्मयता है वह देव के समान हिन्दी के श्रेष्ठ कवि की रचना में नहीं है। देखिए—

रीझि रीझि रहसि रहसि हँसि हँसि उठै
साँसैं भरि आँसू भरि कहत दई दई।
चौंक चौंक चकि चकि उचकि उचकि देव
जकि जकि बकि बकि परत बई बई॥
दुहुन को रूप गुन दोऊ बरनत फिरै
पलन थिरात रीत नेह की नई नई।
मोहि मोहि मोहन को मन भयो राधिका म
राधा मन मोहि मोहि मोहन मई मई॥

हिन्दी के परवर्ती साहित्य में केशवदास, मतिराम, विहारी और देव की गणना हिन्दी के श्रेष्ठ कवियों में की जाती है। ये सभी कविता के आचार्य माने जाते हैं। ये भक्त नहीं, कवि हैं। इनकी कवित्व-कला में इनकी विदग्धता तथा सृजनशक्ति और निपुणता प्रकट होती है। भक्त म हम केवल उसके भावों की

महत्ता देखते हैं, परन्तु कवि में हम उसकी कर्तृत्व शक्ति, उसकी सृजन-शक्ति, भी देखना चाहते हैं।

कवित्व-कला में कवि की जो सृजन-शक्ति प्रकट होती है वह भिन्न भिन्न भावों के विन्यास में ही प्रत्यक्ष होती है। जिस देव-कवि की शृङ्गारमयी उक्ति का उदाहरण अभी हम दे चुके हैं उसी की एक भक्तिमयी उक्ति देखिए—

देव नभ मन्दिर में बैठाऱ्यो पुहुमि पीठ
सिगरे सलिल अन्हवाये उहमन हो।
सकल महीतल के मूल फल फूल दल
सहित सुगन्धन चढ़ावन चहत हो॥
अगिनि अनन्त धूप दीपक अखण्ड ज्योति
जल थल अन्न दै प्रसन्नता लहत हो।
ढारत समीर चार कामना न मेरे ओर
आठो जाम राम तुम्हें पूजत रहत हो॥

उनकी एक दूसरी उक्ति सुनिए—

देव जू जो चित चाहिये नाह तो नेह निबाहिये देह हऱ्यो परै।
जौ समझाइ सुझाइये राह अमारग में पग धोखे धऱ्यो परै॥
नीके में फीके ह्वै आँसू भरे कत ऊँचे उसाँस गरो क्यों भऱ्यो परै।
रावरो रूप पियो अँखियानि भऱ्यो सो भऱ्यो उबऱ्यो सो ढऱ्यो परै॥

इसमें कल्पना का जो विकास हुआ है वह क्या उच्च कोटि का नहीं है? सङ्कोच और लज्जा, गूढ़ व्यथा और अभिमान को व्यक्त कर कविता में उसे प्रत्यक्ष मूर्ति दे देना अथवा केवल शब्दों के विन्यास के द्वारा पाठकों के अन्तस्तल में एक अपूर्व चित्र उदित कर देना कवि की सृजन शक्ति को प्रकट करता है। इसी सृजन-शक्ति के कारण हम इन कवियों की प्रशंसा करते हैं इन्होंने प्रेम की सभी अवस्थाओं का वर्णन किया है। जीवन के

अन्तस्तल में प्रवेश कर सौन्दर्य की उपलब्धि की है। अन्त सोन्दर्य और बाह्य सौन्दर्य दानो को इन्होंने प्रत्यक्ष कराया है आर भापा में कुछ ऐसी प्राण-शक्ति दे दी है कि यह नहीं जान पड़ता कि रस की अभिव्यक्ति मे भापा प्रधान है *या भाव।*

वारै कोटि इन्दु अरविन्दु रस बिन्दु पर
माने ना मलिन्द बिन्दु सम कै सुधासरो।
मलै मल्लि मालती कदम्ब कचनार चंपा
चपे हू न चाहे चित चरन टिकासरो॥
पदुमिनि तू ही षट पदु को परम पदु
देव अनुकूल्यो और फूल्यौ तो कहा सरो।
रस रिसि रास रोस आसरो सरन बिसे
वीसो विसवास रोकि राख्यो निसि वासरो॥

यह भापा-सौष्ठव का एक अच्छा उदाहरण है। यह सच है, इसी भापा-सौष्ठव पर विशेष ध्यान देने के कारण हिन्दी साहित्य में कवित्व कला की अवनति होने लगी। परन्तु यह तो सभी देशों के साहित्य में होता है। वह भापा की सुष्ठुता नहीं, केवल शब्दजाल है। भापा की सुष्ठुता तभी है जब उससे भाव प्रत्यक्ष हो जाते हैं। यमक और अनुप्रासों की योजना तभी सार्थक होती है जब केवल ध्वनिमात्र से भाव मूर्तिमान हो जाता है। ललित और कोमल शब्दों की योजना से काव्य में जो मधुरता व्यक्त होती है वह क्षणिक होती है और उससे कवि की कर्तृत्व शक्ति भी प्रकट नहीं होती। शब्दों के उचित सन्निवेश से कठोरता और कोमलता का ऐसा सम्मिश्रण होता है कि भापा केवल उत्थान पतन से भाव को प्रकाशित कर देती है। जब रस का स्रोत उमड़ता है तब भापा का प्रवाह भी प्रखर हो जाता है। उस समय शब्दों की जो तरङ्गें उठती हैं उन्हें देखकर यह नहीं कहा

जा सकता कि ये रस की तरङ्गें नहीं हैं। यदि हम उन शब्दों को छोड़ दें तो रस का भी सर्वथा अभाव हो जाता है। परन्तु जब केवल शब्दों की सृष्टि कर यमक और अनुप्रासों के द्वारा ही कवि हमारे हृदय पट पर भिन्न भिन्न भावों का उद्रेक करना चाहता है तब उसका प्रयत्न निष्फल होता है। कवि के शब्द विन्यास से हम क्षण भर विस्मय-विमुग्ध और कौतूहलपूर्ण भले ही हो जायँ, परन्तु उनकी कृति से न हमारी सहानुभूति जाग्रत होगी और न हृदय में किसी भावना की हिलोर ही उठेगी। पद्माकर का यह कवित्त देखिए —

> सजि ब्रजबाल नंदलाल सों मिले के लिए
> लगनि लगा लगि में लमकि लमकि उठै।
> कहै पद्माकर चिराग ऐसी चाँदनी सी
> चारों ओर चौकनि में चमकि चमकि उठै॥
> झुकि झुकि झूमि झूमि झिल झिल झेल झेल
> झरहरी झाँपन में झमकि झमकि उठै।
> दर दर देखो दरीखानन में दौरि दौरि
> दुरि दुरि दामिनी सी दमकि दमकि उठै॥

खेद है कि ब्रज की प्रेम धारा हिन्दी के परवर्ती कवियों की केवल यमक और अनुप्रासों की व्यर्थ सृष्टि में ही नष्ट हो गई है।

# ४–हिन्दी काव्य में सौन्दर्य-सृष्टि

कहा जाता है कि कविता का राज्य सौन्दर्य है। सभी कवि सौन्दर्य के उपासक और रूप के प्रेमी कहे जाते हैं। हिन्दी साहित्य में भी कितने ही ऐसे कवि हो गये हैं जिन्होंने अपनी प्रतिभा से एक ऐसे सौन्दर्य जगत् की सृष्टि की है जो हिन्दी साहित्य की ही विशेषता है। हिन्दी के कवियों ने जो सौन्दर्य-वर्णन किया है उसको हम दो भागों में विभक्त करते हैं, पहला, मानवीय सौन्दर्य वर्णन और दूसरा प्राकृतिक सौन्दर्य वर्णन। पहले हम मानवीय सौन्दर्य-वर्णन की चर्चा करते हैं।

एक विद्वान ने लिखा है कि सौन्दर्य के स्पष्टीकरण में सबसे पहले यह प्रश्न होता है कि कवियों का यह वर्णनीय विषय—सौन्दर्य—है कहाँ? वह भीतर है या बाहर, वस्तु-गत है या हृदय का भाव मात्र है? देखने से तो यही जान पड़ता है कि वस्तु ही सुन्दर है। वह स्वय सुन्दर है, हम उसके सौन्दर्य का उपभोग मात्र करते हैं। चन्द्रमा की निर्मल कान्ति, उषा की मधुर लालिमा, सन्ध्या की सौम्य प्रभा, ये सभी हृदय पर अङ्कित हो जाती हैं और तभी हम उनकी छवि को ग्रहण कर सकते हैं। हम सौन्दर्य की सृष्टि नहीं कर सकते। हम केवल उसे हृदयङ्गम कर सकते हैं। असख्य ताराओं से युक्त अनन्त आकाश,

लज्जाशीला युवती, इनका सौन्दर्य क्या हमारे भाव पर निर्भर है ? यह तो उन्हीं का धर्म है उन्हीं का ऐश्वर्य है। वे स्वयं अपने महत्त्व से महान् हैं। हम केवल द्रष्टा हैं। सौन्दर्य वस्तु-गत है। वह बाहर है। परन्तु यदि सौन्दर्य वस्तुगत है तो सुन्दर वस्तु के सम्बन्ध में भिन्न भिन्न मनुष्यों की भिन्न भिन्न राय क्यों होती है ? एक मनुष्य एक वस्तु को सुन्दर समझता है और दूसरा मनुष्य उसीको कुत्सित कहता है, वह किसी दूसरी ही वस्तु को सुन्दर समझता है। भारतवासियों की दृष्टि में काले बाल और काली आँखें सुन्दर हैं और योरपवासी सुनहले बाल और नीली आँखों पर मुग्ध हैं। चीन वाले छोटे छोटे टेढ़े पैर और चपटी नाक में ही सौन्दर्य की पराकाष्ठा देखते हैं। नीग्रो-सुन्दरी अपने जिस सौन्दर्य का गर्व करती है उसे देख कर दूसरे लोग डर जाते हैं। भिन्न भिन्न जाति और भिन्न भिन्न मनुष्यों की भिन्न भिन्न रुचि है। इससे तो यही प्रमाणित होता है कि सौन्दर्य का कोई वस्तुगत सार्वभौमिक मापदण्ड नहीं है। मनुष्यों की सौन्दर्य-वृत्ति उनकी शिक्षा और संस्कार पर निर्भर है। प्रत्येक जाति अपनी एक विशेष शिक्षा पद्धति और एक विशेष प्रकार की मानसिक अवस्था की सृष्टि करती है। भिन्न भिन्न व्यक्तियों की सौन्दर्य रुचि प्रकृति और शिक्षा से निर्मित होती है।

हम बाहर जो वस्तु देखते हैं वह सौन्दर्य नहीं है। वह है गढ़न, अथवा यह कहिए कि वह सौन्दर्य का उपकरण मात्र है। किन्तु यह उपकरण जिस किसी को सुन्दर अथवा असुन्दर प्रतीत होता है वह उसे अपने मन के भीतर से देखता है। भारतीय चित्रकार जिस रूप की सहायता से अपनी सौन्दर्यानुभूति को प्रकट करता है उसी को योरपीय चित्रकार नहीं स्वीकार करेगा। यही नहीं, किन्तु उसे वह रूप कुत्सित भी प्रतीत होगा।

वह अपनी सौन्दर्यानुभूति की अभिव्यक्ति के लिए किसी दूसरे ही रूप का आश्रय लेगा।

सौन्दर्य के आधार के सम्बन्ध में मत-भेद हो सकता है, किन्तु स्वयं सौन्दर्य के सम्बन्ध में किसी में मत भेद नहीं होगा। जिस सौन्दर्य को प्रकट करने के लिए मनुष्य रूप का आश्रय लेता है वह क्या है, यह समझने के लिए हमें अपनी सौन्दर्य भावना का विश्लेषण करना चाहिए।

जब हम किसी को सुन्दर अथवा कुत्सित कहते हैं तब हम उसे तीन प्रकार से देखते हैं, पहले तो यह कि वह नेत्रों को प्रियकर है या नहीं, दूसरे यह कि वह हमारे हृदय को आनन्द दायक है या नहीं, तीसरे यह कि बुद्धि उसे अच्छा कहती है या नहीं। नेत्रों से हमें सिर्फ रेखा और रेखा विन्यास का ज्ञान होता है। नेत्र के स्नायु और उस पर पड़नेवाला रेखा का आघात, इन दोनों में एक प्रकार से मेल होता है। यह मेल जितना ही स्पष्ट और घनिष्ट होगा उतना ही वह रेखा विन्यास हमें अच्छा लगेगा। वस्तु की स्थिर रेखा नेत्रों को आच्छादित करेगी। उसकी गति हृदय को आकृष्ट करेगी। बुद्धि उसके गुण को ग्रहण करेगी। वर्षा मे हम आकाश में मेघ-पटल को देख कर मुग्ध होते हैं। हमारी इस मुग्धावस्था के तीन कारण हैं। पहला है उसका बाह्य आकार, रेखा विन्यास। इसी को कालिदास के मेघदूत में यक्ष ने सब से पहले देखा था—वप्रक्रीड़ापरिणतगजप्रेक्षणीय ददर्श। इसके बाद हम देखते हैं मेघ की निविड़ कालिमा। उसकी चञ्चल गति में हम अपने हृदय की आशा-निराशा और गम्भीर वेदना की प्रतिच्छाया देखते हैं। इसके बाद हम सोचते हैं कि वह पृथ्वी के हृदय को शीतल करेगा, कदम्ब को स्फुटकोरक करेगा, चातक

की पिपासा को दूर करेगा, मयूरी को नृत्य-विह्वल बना देगा, विरहिणी के चित्त को हर्षित करेगा। तब हम इसके गुण पर मुग्ध होते हैं। अब देखिए। हिन्दी के कवियों ने इस सौन्दर्य बोध को किस प्रकार प्रकट किया है—पहले शरीरज सौन्दर्य लीजिए। यही चक्षुओं से ग्राह्य है। श्याम के इसी सौन्दर्य पर मुग्ध होकर एक गोपी कह रही है।

वारि डारो शरद इन्दु मुख छवि गुविन्द पर
दिनेश हूँ को वारि डारों नखन छटान पर।
कोटि काम वारि डारो अग अग श्याम लखि,
वारि डारो अलि अलि घुन्वित लटान पर॥
नैनन की कोरन पे कज हूँ को वारि डारा
वारि डारा हस हूँ को चाल लटकान पर।
देख सखी आज ब्रजराज छवि कहा कहो
काम धनु वारि डारो भृकुटी मटान पर॥

वह रूप कौन सा था—

कुडल विलोल कुल कानन ननक राजे
केसरि तिलक भाल भृकुटी विशाल की।
कुन्दन किरीट तामें मोर के पखान सोंम
झूमत चलत मन्द गति सों मराल की॥
चितवन तिरछी तीर तीक्ष्ण अनङ्ग कैसे
चिहॅमत में आली जात लाली है गुलाल की।
कैसे हूँ बिसारे नाहिं बिसरत प्रताप नैन
मेरे मन बसी टेढी मूरति गोपाल की॥

परन्तु जिस रूप को देखकर निम्नलिखित पद्य की नायिका विह्वल हो गई थी वह उसके हृद्गत भाव का प्रेरक था।

पीत पट कसी वसी श्याम की सुगति लसी
तौला कुल फॉसन सिगास को सहति है।
आनै नहीं नेक एक प्रीति की परी है टेक
करि के अनेक कला लला को चहति है॥
कबधौं मिलेगो वह साँवरो कुँवर मोहि
लाख लाख यहै अभिलाष को लहति है।
खिरकी के माहिं खरी हिरकी हरी को हेरै
घरी घरी फिरकी लौं थिरकी रहति है॥

यशोदा ने कृष्ण के बाल्य-सुलभ और वीरोचित गुणों प
मुग्ध होकर कहा था—

कल न परति कहूँ ऊधो इन नयन को
कब धौं ललन धौरी धूमरी पुकारि हैं।
पूरि है श्रवण कब सुधा निज बैननि सौं
कब यह छवि हम नैननि निहारि हैं॥
बूड़िबो चहत ब्रज राखी दृगधारन ते
कब धौं धराधर करज पर धारि हैं।
मारि हैं अघासुर विदारि हैं बका को कब
वेणु को बजाय कुञ्जन में बिहारि हैं॥

इन तीनों भावों को एक कवि ने एक ही पद्य में बड़े अच्छे
ढँग से कह दिया है। उसमें नेत्र, हृदय और बुद्धि तीनों में प्राह
सौन्दर्य का समावेश हुआ है। सुनिए—

उमड़ि उमड़ि दृग रोवत अधीर भये
मुख-द्युति पीरी परी विरह महाभरी।
हरीचन्द प्रेममाती मनहुँ गुलाबी छकी
काम शर आँवरी सी द्युति तनु की करी॥

प्रेम कारीगर के अनेक रङ्ग रेतो यह
जोगिया सजाये गाल निरिछ नरे हरी।
आँखिन में साँवरो, हिये में वसन लाल वह
बार बार मुख ते पुकारत हरी हरी ॥

हम नेत्रों से सौन्दर्य को देखते हैं, हृदय से उसका अनुभव करते हैं और बुद्धि से उसको समझते हैं। नेत्रों से ग्राह्य सौन्दर्य में इन्द्रिय की तृप्ति होती है, हृदयग्राह्य सौन्दर्य से हृदय तुष्ट होता है और बुद्धि के द्वारा यथार्थ ज्ञान हो जाने पर सौन्दर्य का निर्मलतम रूप प्रकट हो जाता है। पहले सौन्दर्य से विकार होता है, दूसरे से प्रेम और तीसरे से भक्ति और तन्मयता होती है। अब इनके उदाहरण लीजिए।

शारीरिक सौन्दर्य पर मुग्ध होकर कोई गोपी कह रही है—

गरे गुञ्जमाल धरे खरे है तमाल तरे
लाल फल फूलन की माल पहिराय हैं।
ललित लता की सेज पल्लव मई सु नई
आपने करनि कर कुञ्ज में बिछाय हैं ॥

जिसने रूप को हृदय में रक्खा था उसकी उक्ति सुनिए—

पिय प्यारे बिना यह माधुरी
मूरति औरन को अब पेखिये का।
सुख छाँडि के सङ्गम को तुम्हरे
इन लच्छन को अब लेखिये का ॥
हरिचन्द जू हीरन को व्यवहार के
काँचन को ले परेखिये का।
इन आँखिन में तुव रूप बस्यो
उन आँखिन सों अब देखिये का ॥

परन्तु जिसने ज्ञान के द्वारा सौन्दर्य का निर्मलतम रूप...

